को मार कर जीवित रहने वाले फिलिप के सिर नहीं। आरेञ्ज को सदा असङ्गठित सेना और भाडे के टट्टुओं की सहायता से युद्ध लड़ना पड़ा था। ये भाडे के टट्टू प्रारम्भ होते ही प्रायः बलवा करने पर उतारू हो जाते थे। आरेञ्ज के पास अपने भाई लुई के अतिरिक्त और कोई अच्छा सेनापति भी नहीं था। लुई मर जाने पर उसका एक मात्र सहारा भी उठ गया था। शत्रु के पास यूरोप की छटी हुई सेनायें थीं, प्रख्यात सेनापति थे। फिर भी उसने संसार के युद्ध के इतिहास में प्रसिद्ध, एल्वा रेकुइसिन्स, डॉन जॉन और फारनीस के सारे प्रयत्न निष्फल कर दिये। आरेञ्ज की मृत्यु के समय हेनाउड और आरटोयज केवल दो प्रान्त फिलिप की अधीनता में रह गये थे। अन्य पन्द्रह प्रान्तो पर क्रान्ति का झण्डा लहराने लगा था। राजनैतिक कुशलता में तो आरेञ्ज अपने युग का राजा था। लोगों के स्वभाव समझने में वह इतना दक्ष था कि शक्ल देखते ही आदमी को समझ लेता था। जनता के आवेश और भावों को वह सितार के तारों की तरह वश में रखता था। जिस घेण्ट नगर को चार्ल्स-सा चतुर मनुष्य बिना कुचले नहीं दबा सका था, वही घेण्ट आरेञ्ज की उँगलियों पर मरते दम तक नाचता रहा। घेण्ट ने नेदरलैण्ड में स्वाधीनता को जन्म दिया था। आरेञ्ज ने जीवन भर घेण्ट स्वाधीनता की रक्षा करता रहा। परन्तु उसके मरते ही घेण्ट ने स्वाधीनता का झण्डा नीचा कर दिया।

आरेञ्ज की वक्तृत्व शक्ति भी अच्छी थी। लेखन-कला में ग्रेनविले का गुरु बन सकता था। फ्रेञ्च, जर्मन, फ्लेमिश, स्पेन, इटैलियन और लेटिन छः भाषाओं का वह ज्ञाता था। लिखने में भी

आरेञ्ज फिलिप से अधिक मेहनती था। जितने कागज़-पत्र आॅरेञ्ज के लिखे हुए अभी तक मौजूद हैं उन कागज़ों को लिखने के लिए कम से कम एक ज़िन्दगी की ज़रूरत है। आरेञ्ज के चरित्र में दोष ढूढे नहीं मिलता। उसके गुण तो उसके शत्रुओं तक ने स्वीकार किये हैं। परन्तु कुछ नहीं तो उसके शत्रुओं ने यही साबित करने का प्रयत्न किया है कि आरेञ्ज ने जो कुछ किया अपनी कीर्ति के लिए किया। दिल तो मनुष्य का भगवान ही देख सकता है। पर जहाँ तक बाह्य घटनाओं और अन्तरङ्ग पत्रों से पता चलता है, आरेञ्ज उतना ही निस्वार्थ था, जितना मेज़िनी, वाशिंगटन, लेनिन और महात्मा गान्धी को कहा जा सकता है। साहस भी उसका दैवी था। कितनी ही बार उसकी जान लेने का प्रयत्न किया गया। इतने हमले हो चुकने पर वीर से वीर मनुष्य को भी हर क़दम पर गढ़ा, हर हाथ में खंजर, हर प्याले में विष का भय होना स्वाभाविक था। परन्तु आरेञ्ज ने अपनी रक्षा का कोई विशेष प्रबन्ध कभी नहीं किया। सदा हँसमुख रहता था। और कहा करता था 'मैं तो अपना जीवन ईश्वर के चरणों पर रख चुका हूँ। जो उसकी इच्छा होगी करेगा।" जब जेरार्ड का भयानक चेहरा देखकर उसकी स्त्री घबरा उठी थी तब भी विलियम के हृदय में शङ्का उत्पन्न नहीं हुई थी। उसने अपनी स्त्री का भय हँसी में उड़ा दिया। देश के दुःखों की गठरी कन्धे पर लादे विलियम आरेञ्ज ने अपनी जीवन-यात्रा समाप्त की। प्राण निकलते समय भी उसके होठों पर देश का नाम था। 'पिता विलियम' की मृत्यु का समाचार सुनकर देश भर के लोग बालकों की भाँति रोने लगे। गलियों में खेलते हुए बच्चे तक चीख उठे।

समाप्त

# क्रान्ति की तैयारी कीजिए

## जागृति-कर

| | | |
|---|---|---|
| १ | हमारे जमाने की गुलामी | ।) |
| २ | नरमेध ! | १।) |
| ३ | सामाजिक कुरीतियाँ | ।।≡) |
| ४ | अंधेरे में उजाला | ।≡) |
| ५ | शैतान की लकड़ी | ।।।=) |
| ६ | चीन की आवाज़ | ।–) |

## जीवन-प्रद

| | | |
|---|---|---|
| १ | स्वाधीनता के सिद्धान्त | ।।) |
| २ | आत्मकथा | ।।=) |
| ३ | अनीति की राह पर | ।।) |
| ४ | दिव्य-जीवन | ।=) |
| ५ | ब्रह्मचर्य-विज्ञान | ।।।–) |
| ६ | स्त्री और पुरुष | ।=) |

## बल-प्रद

| | |
|---|---|
| १ दक्षिण आफ्रिका का सत्याग्रह ( दो भाग ) | १।) |
| २ विजयी बारडोली | २) |
| ३ हाथ की कताई-बुनाई | ॥=) |
| ४ खद्दर का संपत्ति-शास्त्र | ॥।≡) |

## संस्कारदायी साहित्य

| | |
|---|---|
| १ तामिल वेद | ॥=) |
| २ कर्मयोग | ।=) |
| ३ आत्मोपदेश | ।) |
| ४ श्रीरामचरित्र | १।) |
| ५ स्वामीजी का बलिदान | ।-) |
| ६ जीवन-साहित्य ( दो भाग ) | १) |
| ७ तरंगित हृदय | ॥) |
| ८ क्या करें ? | ॥=) |

## बच्चों के लिए

| | |
|---|---|
| १ व्यावहारिक सभ्यता | ।)॥ |
| २ कन्या शिक्षा | ।) |

## बहनों के लिए

| | | |
|---|---|---|
| १ | भारत के स्त्री-रत्न ( दो भाग ) | १॥।–) |
| २ | घरों की सफाई | ।) |
| ३ | महान् मातृत्व की ओर | ॥।=) |
| ४ | सीताजी की अग्नि परिक्षा | ।–) |

## ज्ञान-वर्धक

| | | |
|---|---|---|
| १ | समाज-विज्ञान | १॥) |
| २ | यूरोप का इतिहास ( तीन भाग ) | २) |
| ३ | गोरों का प्रभुत्व | ॥।=) |
| ४ | शिवाजी की योग्यता | ।=) |
| ५ | जब अंग्रेज नहीं आये थे | ।) |

## मनोरंजक !

| | | |
|---|---|---|
| १ | अनोखा | १।=) |
| २ | गंगा गोविन्दसिंह | ॥=) |
| ३ | कलवार की करतूत | –)॥। |
| ४ | आश्रम हरिणी | ।) |

जीवन, जागृति, बल और बलिदान की स्रोतस्विनी।

# 'त्यागभूमि'

## दो अमूल्य सम्मतियाँ

'त्यागभूमि' भारत की हिन्दी-पत्रिकाओं में एक विशेष प्रशंसनीय पत्रिका है। हिन्दी में 'त्यागभूमि' जैसी सुन्दर, सुसम्पादित, सात्विक राजस-प्रधान पत्रिका देखकर मुझे प्रसन्नता होती है। इसके लेख और टिप्पणियाँ विचारपूर्ण और हृदय में नवजीवन का संचार करने वाली होती हैं। स्त्रियों और युवकों को उपदेश और उत्साह देने की इसमें प्रचुर सामग्री रहती है। अभी पत्रिका आठ-दस हजार वार्षिक घटी सहकर सस्ती दी जा रही है पर यदि इसके दस-बारह हजार ग्राहक हो जायँ, तो यह अपना पूरा व्यय सभाल लेगी। मैं आशा करता हूँ कि देश-भक्त हिन्दी-प्रेमी इसके प्रचार में सहायक होंगे। मैं चाहता हूँ कि यह चिर-जीवी हो।

मदनमोहन मालवीय

प्रिय भाई,

"आपका खत मिला। आपने जो 'त्यागभूमि' के लेख भेजे हैं वह भी कुछ देखे हैं। आज लेख तो बहुत अच्छे हैं। अगर आप यह समझते हैं कि 'त्यागभूमि' की तरफ मेरा ध्यान नहीं है, तो यह बात गलत है, मेरी राय में हिन्दी में सबसे अच्छी पत्रिका 'त्यागभूमि' है।"

जवाहरलाल नेहरू

मु०—जीतमल लूणिया—सस्ता साहित्य प्रेस, अजमेर।